सूचीपत्र पोथी के पत्रोंकी संख्या से एक यंत्र चार पत्र पर पृथक् है उसमें बहुत उदाहरण लिखे हैं ॥

———o———

पृष्ट पंक्ति प्रथम अध्याय का संक्षेप ॥

# आनन्दाऽमृतवर्षिणी

آنند امرت برکھنی

श्रीमत् परमहंस परिव्राज स्वामी आनंदगिरि महाराज रचित

जिस में

पञ्चदशी वेदान्तसार, तत्त्वानुसन्धान, श्री भगवद्गीता, आत्मबोध अन्य मांडूक्य, वृहदारण्य, छन्दोग्य निषद् और पञ्चीकरण वार्त्तिकादि श्री शङ्कर भगवान्, भाष्यकार से आदि ले अनेक आचार्य्यों के रचित ग्रन्थों का सारांश विशेष श्रुति वेदवाक्य और हरिभक्तों के ज्ञानभक्ति वैराग्य के दृढ़ार्थ श्री कृष्णचन्द्र परब्रह्म की महिमा और मुक्ति का उपाय दृष्टान्त पूर्व्वक बालकों के सुखबोध और पाठ निमित्त अति सुगम और ललित वार्तिक में वर्णित है ॥

चौथी बार

लखनऊ
मुन्शी नवलकिशोर के छापेखाने में छापी गई
नवम्बर सन् १८८४ ई०

मथुरा

ओंनमोभगवतेवासुदेवाय
ओंकार्यचित्तोऽविवेशाविमा
रामवत्तोसोमस्येय्येयो
॥ ३३ ॥ चेमस्येवशा॥ ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| कैवल्यकल्पद्रुम | हाभी हैं | टीका सुखदेव कृत | विजय चन्द्रिका |
| ज्ञानतरंग | १- आदिपर्व्व | तथा जिल्द बंधी | सिद्धान्त संग्रह |
| प्रश्नोत्तरी | २- सभापर्व्व | तथा मोटे अक्षरों की | रामविनय शतक |
| | ३- वनपर्व्व | मय तसवीर व क्षेपक | नवीन संग्रह |
| **भाषा इतिहास** | ४- विराट पर्व्व | रामायण तुलसी कृत | कवितावली सटीक |
| महाभारत | ५- उद्योग पर्व्व | टीका गुसुल्ला नन्य कृ. | विष्णुपुराण भाषा |
| १- पहिले हिस्सा में | ६- भीष्म पर्व्व | रामायण तुलसी कृत | लिंगपुराण |
| आदिपर्व्व सभापर्व्व | ७- द्रोण पर्व्व | काण्ड अलहदा भी हैं | ब्रह्मोत्तर खण्ड |
| वनपर्व्व | ८- कर्णपर्व्व | १- बालकाण्ड | वाराहपुराण |
| २- दूसरे हिस्सा में | ९- शल्य पर्व्व व गदा | २- अयोध्याकाण्ड | भविष्योत्तर पुराण |
| विराट पर्व्व उद्योग पर्व्व | पर्व्व सौप्तिक पर्व्व मय | ३- आरण्य काण्ड | वाल्मीकीय रामायण |
| भीष्मपर्व्व द्रोण पर्व्व | ऐषिक व विशोक व | ४- किष्किन्धाकाण्ड | अद्भुत रामायण |
| ३- तीसरे हिस्सा में | व स्त्री पर्व्व | ५- सुन्दर काण्ड | स्वप्नप्रकाश |
| कर्ण पर्व्व शल्य पर्व्व ग | १०- शान्ति पर्व्व में राज | ६- लंका काण्ड | शुक्रनीति |
| दा पर्व्व सौप्तिक पर्व्व | धर्म्म मोक्षधर्म्म व दान | ७- उत्तरकाण्ड | रसवृष्टि व रस चन्द्रोदय |
| ऐषिक पर्व्व विशोक व | धर्म्म | रामायण शब्दार्थकोष | सुदामा-चरित्र |
| स्त्री पर्व्व शान्ति पर्व्व में | ११- अश्वमेध आश्र- | रामायण का इतिहास | कृष्ण गीतावली |
| राजधर्म्म आपदधर्म्म | म वासिक मुशल पर्व्व | रामायण मानस दीपिका | श्री अनुराग रस |
| मोक्षधर्म्म | महाप्रस्थान स्वर्गारोहन | रामायण कवितावली | सौदागर लीला |
| ४- चौथे हिस्सा में | १२ हरिवंश पर्व्व | रामायण गीतावली स. | राम लीला |
| शान्ति पर्व्व दानधर्म्म अ- | रामायण राम विलास | भुवनेश भूषण | **राग** |
| श्वमेध आश्रम वासिक | रामायण तुलसी कृत | विनय पत्रिका बा॰ मो॰ | रागप्रकाश |
| पर्व्व मौशल पर्व्व व बाण | रामायण सटीक मय | विनय पत्रिका बा॰ शि॰ | लावनी |

सम्वत १९५२ मार्गशीर्ष व॰

सूचीपत्र पोथी के पत्रोंकी संख्या से एक यंत्र चार पत्र पर पृथक् है उसमें बहुत उदाहरण लिखे हैं ॥

———०———


पृष्ठ पंक्ति प्रथम अध्याय का संक्षेप ॥

१ १ मंगलाचरण अर्थात् श्रीकृष्णचन्द महाराजजी कूं नमस्कार और महाराज के गुण महिमा की स्तुति और महाराज से प्रार्थना ॥

३ २३ विद्वानों से प्रार्थना ॥

४ १७ नाम उन ग्रन्थों का जिनका विशेष करके इस में अर्थ लिखा है ॥

४ १९ ज्ञानके उपदेष्टा जैसे गीता शास्त्र और वेद में लिखे हैं उनसे जो इस आनन्दाऽमृतवर्षिणी कूं पढ़े सुनेगा उसकूं इसका अर्थ आवेगा ॥

५ ३ इस ग्रन्थकूं जो सुनेगा वो बेसन्देह अनुष्ठान करेगा इसमें दृष्टान्त ॥

५ १९ उपोद्घात कथा अर्थात् यो नयाग्रन्थ जिस-लिये और जिसके लिये बनाया है वो सब व्यवस्था ॥

१० २२ ज्ञानके मुख्य साधन चतुष्टय विवेकादि और अधिकारादि चार अनुबन्ध ॥

१० २५ जीवब्रह्मकी ऐक्यतामें छः प्रमाण प्रत्यक्षादिभेद उपासना कर्मवालों कूं समझना कि अहंब्रह्मास्मि इस महावाक्यार्थ कूं वेदों की आज्ञा से मानो वेद की आज्ञा में तकरार नहीं चाहिये ॥

१८ ६ वेदोंका तात्पर्य और परसिद्धान्त अध्यायकी समाप्ति पर्यन्त ३४ के पृष्टमें प्रथम अध्याय समाप्त हुआ ॥

द्वितीय अध्यायका संक्षेप ॥

१८ १८ मुक्तिके होनेमें कारण ॥

१९ १७ ब्रह्मका दोप्रकार का लक्षण तटस्थ स्वरूप ॥

१९ २४ तत्पदका दोप्रकार का अर्थ वाच्य लक्ष्य ॥

२० २ माया जड़चैतन्य अज्ञान अविद्या प्रकृति ईश्वर जीव शुद्ध ब्रह्मसबल ब्रह्म इनशब्दों का निरूपण ॥

२२ १५ जिस प्रकार ईश्वर जगत्का कर्ता ॥

२४ २३ सूक्ष्म प्रपंच का निरूपण अर्थात् जैसे सूक्ष्म आकाशादि श्रोत्रादि ज्ञानेन्द्रिय वाक् आदि कर्मेन्द्रिय मन आदि प्राणादि की उत्पत्ति पंच कोश अविद्या काम कर्मादि के सहित सूक्ष्म शरीर का निरूपण ॥

२९ १० स्थूल शरीर की उत्पत्तिः और आकाशादिके लक्षण ब्रह्माण्डकी उत्पत्तिः चार प्रकारके शरीर सूक्ष्म इन्द्रियों के स्थान शब्दादि विषय बोलनादि क्रिया दिक् आदि देवता इन सबका निरूपण ॥

३६ १२ पञ्चभूत इन्द्रिय विषय क्रिया देवताओं का एक चक्रमें संक्षेप ॥

जाग्रतआदिअवस्थाओंकालक्षण ॥

उपासना का प्रसंग ३८ पृष्ट १३ पंक्ति तक अध्यारोप कहा जाता है ॥

शास्त्रयुक्त प्रत्यक्षकरके तीनप्रकार का अपवाद ॥

तत्त्वंपदार्थोंकाशोधन ॥

तत्त्वं पदोंकी लक्षणा करके और सामान्याधिकरण्य विशेषण विशेष्य भाव लक्ष्य लक्षण भाव इनतीन सम्बन्ध करके जो एकता है उसका प्रसंग अध्याय की समाप्ति पर्यन्त है द्वितीय अध्याय तत्त्वमसि महा वाक्यके अर्थमें है ४४ के पृष्ट में यो अध्याय समाप्त हुआ ॥

तीसरे अध्यायका ४४ के पृष्टमें प्रारम्भहुआ ५४के पृष्टमें समाप्त हुआ इसमें ज्ञान ज्ञानीके लक्षण निश्चय करनेमें ज्ञानी अज्ञानी का बहुत संवादहै और उत्तममध्यम कनिष्ट भेद करके जीवन्मुक्त का लक्षण विदेह मुक्तिका लक्षण ज्ञान उत्पत्ति वैराग्य का हेतु आदि चार चार भेद करके फलके सहित लक्षण ज्ञानी ब्रह्मविद् का ब्रह्मविदादि भेद करके चार प्रकारका लक्षण है प्रथमभूमि आदिका लक्षण लिखकर फिर ज्ञानकी सात भूमिका लिखकर फिर श्रुति स्मृति आदि प्रमाण पूर्वक और अनेक दृष्टान्त युक्ति शंका समाधान पूर्वक इस बात कूं सिद्ध किया है जो कनि-

जीवन्मुक्त किसी हेतु से संपादन न हो सकै तो विदेह मुक्ति में सन्देह नहीं ॥

चौथेअध्याय का ५४ के पृष्टमें प्रारम्भ हुआ ६२ के पृष्टमेंसमाप्त हुआ उसमें अन्तरंग बहिरंग भेद करके बहुत ज्ञान के साधन लिखे हैं ॥

पांचवें अध्यायका ६३ के पृष्टमें प्रारम्भ हुआ ६९ के पृष्टमें समाप्त हुआ उसमें सतोगुण रजोगुण तमोगुण का लक्षण और यज्ञ तपसुखदान कर्मादिका सत्त्वादि भेदकरके तीन तीनप्रकार का भेद फलके सहित लिखाहै ॥

छठे अध्यायका ६९ के पृष्टमें प्रारम्भ हुआ ७७ के पृष्टमें समाप्त हुआ उसमें श्रुति स्मृति युक्ति दृष्टांत प्रमाण पूर्वक इसबातकूं सिद्ध किया है कि मुक्तिका साधन मुख्यज्ञान है कर्मादि परम्परा करके गौणहैं और जीव ब्रह्मकी एकता पूर्णतादि में बहुत वादी की शंकाहैं सबका श्रुति स्मृति आदि प्रमाणपूर्वक समाधान किया है ॥

सातवें अध्याय का ७७ के पृष्टमें प्रारम्भहुआ ८५ के पृष्टमें समाप्त हुआ उसमें जीवात्मा परमात्मा का लक्षण और जीव ब्रह्मकी ऐक्यता और ऐक्यतापूर्णता नित्य मुक्तादि सिद्धिमें बहुत दृष्टान्त हैं और जो जो वादीने शंकाकरी सबका श्रुति स्मृति आदि प्रमाणपूर्वक समाधान किया ॥

आठवें अध्याय का ८६ के पृष्टमें प्रारंभ हुआ १०० के पृष्ट में समाप्त हुआ उसमें अहं ब्रह्मास्मि इस अभ्यास करने के साधन लिखे हैं और मुख्य तात्पर्य वेद शास्त्रों का किस मतमें है और शास्त्र और श्रुतियों का अविरोध और यो सब जोहम कहते हैं इसका भलेप्रकार शारीरक भाष्यमें निश्चय होसक्ताहै यो प्रसंग है और कर्म उपासनादि में जो मुख्य मुक्ति के साधन हैं उनका निश्चय और वेदान्त शास्त्र के मतसे मुक्ति संसार परमेश्वर जीवका जो लक्षण उसकूं दृष्टान्त इतिहास युक्तिश्रुति स्मृति आदि प्रमाण पूर्वक सिद्ध कियाहै और संसार मुक्ति परमेश्वर जीवका नैयायक सांख्य पूर्वक मीमांसा शास्त्रवाले औरभी बौद्धादिजैसा जैसा कहते हैं उनका मत भी किंचित् संक्षेप करके लिखा है ॥

नवें अध्यायका १००के पृष्टमें प्रारम्भहुआ १०५ के पृष्टमेंसमाप्त हुआ उसमें अज्ञान का लक्षण और अज्ञान का कारण जो आ-

सुरी सम्पत् के अवगुण उनका वर्णन और कामक्रोधादि कूं त्र कों सिद्धिकेलिये और पीछे ज्ञानके जीवन्मुक्ति की सिद्धि के लि त्यागना चाहिये इस बातमें गुरु शिष्यका सम्वाद है ॥

दशवें अध्यायका १०५ के पृष्ठमें प्रारम्भ हुआ ११९ के पृष्ठ समाप्त हुआ उसमें जीवन्मुक्तिके पांच प्रयोजन औरअन्तःकर के निरोधका प्रकार और जीवन्मुक्ति के साधन लिखेहैं पि श्री कृष्णचन्द्र जी महाराजजीकी कृपासे आनन्दामृतवर्षि समाप्तहै १८० से १८२ के पृष्ठमें प्रश्नोत्तराण्य लिखाहै ॥

—०—

## पंचदशी ॥

ऐहिकामुष्मिकव्रातसिद्ध्यैर्मुक्तेश्चसिद्धये बहुकृत्यं पुरास्याभू त्तत्सर्वमधुनाकृतं ४० तदेतत्कृतकृत्यात्वं प्रतियोगपुरस्सरं अनुसं दधदेवायमेवंतृप्यतिनित्यशः ४१ दुःखिनोऽज्ञाःसंसरन्तुकामंपुत्रा द्यपेक्षया परमानन्दपूर्णोऽहंसंसरामिकिमिच्छया ४२ अनुतिष्ठन्तु कर्माणिपरलोकयियासवः सर्वलोकात्मकःकस्मादनुतिष्ठामिकिंक ४३ व्याचक्षतान्तेशास्त्राणि वेदानध्यापयन्तुवा येत्राधिकारि मेतुनाधिकारोक्रियत्वतः ४४ निद्राभिक्षेस्नानशौचे नेच्छामिन करोमिच द्रष्टारश्चेत्कल्पयन्तिकिंमेस्यादन्यकल्पनात् ४५ गुंजापुं जादिदह्येतनान्यारोपितवह्निना नान्यारोपितसंसार धर्मानेव महंभजे ४६ शृण्वंत्वज्ञाततत्वास्तेजानन्कस्माच्छृणोम्यहं मन्यन्तां संशयापन्नानमन्येऽहमसंशयः ४७ विपर्यस्तोनिदिध्यासेत् किंध्या नमविपर्यये देहात्मत्वविपर्यासं नकदाचिद्भजाम्यहं ४८ अहं म नुष्यइत्यादिव्यवहारोविनाप्यमुं विपर्यासंचिराभ्यस्तवासनातो ऽवकल्पते ४९ प्रारब्धकर्मणिक्षीणे व्यवहारोनिवर्त्तते कर्माक्ष येत्वसौनैवशाम्येद्ध्यानसहस्रतः ५० विरलत्वंव्यवहृतेरिष्टंचेद्ध्यान मस्तुते अबाधिकांव्यवहृतिंपश्यन्ध्यायाम्यहंकुतः ५१ विक्षेपो नास्तियस्मान्मे नसमाधिस्ततोमम विक्षेपोवासमाधिर्वा मनसःस्या द्विकारिणः ५२ नित्यात्मभवरूपस्य कोमेवानुभवःपृथक् कृतंकृ त्यंप्रापणीयं प्राप्तमित्येवनिश्चयः ५३ व्यवहारोलौकिकोवाशास्त्रीयो वान्यथापिवा ममाकर्तुरलेपस्ययथारब्धंप्रवर्त्ततां ५४ अथवाकृत कृत्योऽपि लोकानुग्रहकाम्यया शास्त्रीयेणैवमार्गेण वर्त्तेऽहंकाममक्ष तिः ५५ देवार्चनस्नानशौच भिक्षादौवर्त्ततांवपुः तारंजपतुवाक्

द्वत्पठितश्चाम्नायमस्तकं ५६ विष्णुंध्यायतुधीर्यद्वाब्रह्मानन्देविलीय
तां साक्ष्यहंकिंचिदप्यत्र नकुर्वैनापिकारये ५७ कृतकृत्यतयातृप्तः
प्राप्तप्राप्यतयापुनः तृप्यन्नेवंस्वमनसा मन्यतेऽसौनिरन्तरं ५८
धन्योऽहंधन्योऽहंनित्यंस्वात्मानमंजसावेद्मि धन्योऽहंधन्योऽहंब्रह्मा
नन्दोविभातिमेस्पष्टं ५९ धन्योऽहंधन्योऽहंदुःखं संसारिकंनवीक्षे
ऽद्य धन्योऽहंधन्योऽहं स्वस्याज्ञानंपलायितंक्वापि ६० धन्योऽहंधन्यो
ऽहंकर्त्तव्यंमेनविद्यतेकिंचित् धन्योऽहंधन्योऽहंप्राप्तव्यंसर्वमद्यसम्प
न्नम् ६१ धन्योऽहंधन्योऽहंतृप्तेर्मेकोपमाभवेल्लोके धन्योऽहंधन्योऽ
हंधन्योधन्यःपुनःपुनर्धन्यः ६२ अहोपुण्यमहोपुण्यंफलितंफलितंदृढं
अस्यपुण्यस्यसम्पत्तेरहोवयमहोवयं ६३ अहोशास्त्रमहोशास्त्रमहो
गुरुरहोगुरुः अहोज्ञानमहोज्ञान महोसुखमहोसुखं ६४ ॥

इति ॥

श्रीगणेशायनमः ॥

# आनन्दाऽमृतवर्षिणी ॥



## मूल ॥

श्रीसच्चिदानन्दस्वरूप जो इन्दिरेश्वर ॥

टी० । श्री लक्ष्मी और शोभा और माया कूं कहते हैं तीनों करके अर्थ लगताहै सच्चिदानन्द लक्ष्मीपति शोभावान् मायाके स्वामी माया करके युक्त परंतु विशेष योंहै सच्चिदानन्द माया के स्वामी सच्चिदानन्द में तीन पद हैं सत् चित् आनन्द अबयों देखनाचाहिये कि तीनपद क्योंकहे इसका यों कारणहै जोकेवल सत् कहते तो न्याय शास्त्रवाले आकाशकूंभी सत्कहतेहैंसो वह जड़है इसलिये चित्भी कहा वहदुःख रूप वा आनन्द रूपहै इस लिये आनन्द भी कहा और सत्ता दो प्रकार की है व्यावहारिकी पारमार्थिकी व्यावहारिक सत्ता वहहै जो देहादिमें है औरपारमार्थिकी सत्ताजो सच्चिदानन्द ब्रह्ममें है इस जगे पारमर्थिकी सत्तासे प्रयोजनहै इसीप्रकार चैतन्यता आनन्दता भी व्यावहारिकी पारमार्थिकी भेदसे दो प्रकार की है ॥

मू० । इन्दीवर इन्द्र मणी की सदृश जो सुन्दर रमा करके लालितहै पाद पंकज जिन्हों के ऐसे जो ॥

टी० । इन्दीवर इन्द्रमणी दो विशेषण देने का यो प्रयोजन है भक्तोंके लियेतो इन्दीवर की सदृश कोमल और दुष्टोंके लिये इन्द्रमणी की सदृश कठिन हैं ॥

मू० । रामेश्वर और बन्दीकियेहैं इन्द्रके रिपोंके वृन्द जिन्हों ने ऐसेजो सुरेश्वर और आनन्द है वीर्य्य जिन्हों का येमें जो

परमेश्वर और मन्द मुसुकान करके आनन्दकियेहैं लोकोंकेवृन्द जिन्होंने ऐसे जो नन्दजीके नन्दन और आत्मरूप करके चिंतवन करतेहैं जिन्होंकूं सनत्कुमार सनातन सनक सनन्दन और चंद्रबंश में भक्तोंके लिये अवतारहै जिन्होंका ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र बसुदेवजीके नन्दन उन्होंकोमैं बन्दन करताहूं हे अमरवर आपके गुणोंके अन्तका नहीं जाननेवाला ॥

टी० । परमेश्वरके गुण दो प्रकारके हैं प्रथम में दो भेद हैं ऐसे जैसे अजअव्यक्त अद्वैत अमरादिजो निषेध करकेकहेजाते हैं दूसरे सत्चित् आनन्दादि जो प्रतिपाद करके कहे जाते हैं और दूसरेराम कृष्णादि सगुण ब्रह्मके गुण श्याम शान्ताकार करुणाकर भक्त वत्सलादि ॥

मू० । जो नरउसकी स्तुति जो आपके सदृश न हो तौ क्या आश्चर्य है क्योंकि ब्रह्मादिकी भी स्तुति आपके सदृश नहीं है और जो यों कहो यथा मति स्तुति करने वालेसब निर्दोषहैं तो हे दीनार्त्तिहर मेराजो इस आनन्दामृतबर्षिणी के लिखने में यो परिकरसोभी निर्दोष है हे भगवन् आपकी महिमा मनबाणीका तो बिषय नहीं है और बेदभी अतद्व्यावृत्ति करके चकित हुये आपकी महिमा कूं कहते हैं सो ॥

टी० । अतद्व्यावृत्तिका अर्थयों है कहेकूं आवृत्ति बिशेषकहेकूं व्यावृत्ति औ अतत्के बारम्बार कहेकूं अतद्व्यावृत्ति कहते हैं अतत् का अर्थ योंहै नहीं है तत्सो नहींहै तत् ब्रह्मकूं कहते हैं तात्पर्य्य यो है श्रुति ने कहकह कर जो निषेध कियाहै सोनहीं है इसीकूं अतद्व्यावृत्ति कहते हैं शास्त्र की रीतिसे अतत् का अतद्बोला जाताहै ॥

मू० । महिमा किसके स्तुति करने योग्य है और आप के कितने गुणहैं यों कौन कहसके फिर आप किसका बिषय हो सके हैं परन्तु अर्वाचीन पद के अर्थात् अवर पदके ॥

टी० । जिसकरके जाना जावे उसको पद कहते हैं ब्रह्मकेदोपदहैं एकअवर अर्थात् उरला सगुण दूसरा पर अर्थात् परलानिर्गुण ॥

मू० । बिषयमें किसकामन नहीं लगताहै और किसकीवाणी यों नहीं चाहतीहै कि परमेश्वर का कीर्तन करना चाहिये परन्तु बिना आत्म हत्यारे के संसारमें तीन प्रकारके पुरुषहैं युक्त १ मुक्तिकी इच्छा वाले २ बिषयी ३ मुक्ततो शुक सनकादि ज्ञानी जन सदा आपके गुणोंका कीर्तन करते रहते हैं मुक्तजन ब्रह्मानन्द कूं अनुभव करते हुये स्मरण करतेहैं कि यों ब्रह्मा नन्दपरमेश्वर की कृपाहै और मुक्तिकी इच्छा वालोंकूं संसार रूप रोग की योहीं परमेश्वर का कीर्तन करना परम औषधि है २ और बिषयी जनोंकूं आपके चरित्र बिहारादि परमप्रिय लगतेहैं हे भक्तप्रिय वृहस्पति आदिकी जो स्तुति क्या आप कूं आश्चर्य्य है तात्पर्य्य कुछ आचर्श्य्य नहीं है क्योंकि समस्त परम अमृत रूप मधुर कोमल कोमल बाणी सब आपही की कहानीहैं और जोयों कही फिर तुम्हारीबाणी क्या आश्चर्य्य होगी हेपरमेश्वर मेरी बुद्धि में तो यो अर्थ निश्चय कियाहै अपनी बाणीकूं आपके गुणोंका कथन करके पवित्र करताहूं प्रार्थना यों है हे कृष्णचन्द्र मेरीयों बालक कीसी हठ जानकर आपने सर्व प्रकार क्षमाकरनी ग्रन्थके आदि मध्य अन्त में निर्बिघ्न समाप्ति के लिये और आस्तिक मार्ग प्रवृत्ति के लिये शिष्टा चारानुमित्त और श्रुति बोधित जो तीन प्रकारका मंगल नमस्कार आशीर्बाद वस्तुनिर्देश होताहै सो यहां तक मंगला चरण है ॥

बिद्वानूजनों से प्रार्थना यों है जो यो मेरा भाषामें लिखाहै जो श्रुति स्मृति बेदान्त शास्त्र से बिरुद्ध हो तो अंगीकार नहीं करना और जो किसी जगे प्रकरण सगति पुनरुक्तिआदि दोष प्रतीत होतेहोंतो बनादेने और जो यो भाषा अच्छी न होवे और तात्पर्य्य बक्ता का भले प्रकार न प्रतीत होता हो तो जैसी

विद्वान् पसन्द करें वैसीही लिखदेनी और परमेश्वर के स्वरूप का जो इसके बिचारने में चिंतवन करने में आता है इस गुण करके अंगीकार करना योग्यहै कुछ बाणीकी चतुराई तो इस में है नहीं और जो कहीं बुद्धिके भ्रमसे अन्यथा लिखागया हो उसको बना देना तात्पर्य्य सब प्रकार आपने भी क्षमा करनी योग्यहै मेरे अभिप्रायकूं बिचारना चाहिये बक्ता का इस के लिखने में क्या अभिप्राय है सो सुनो मैंहीं लिखेदेताहूं श्रीकृष्णचन्द्रने गीता शास्त्र में कहाहै इस गीता शास्त्रकूं जो मेरे भक्तोंकूं धारण करावेगा तो मेरे विषय परम भक्ति करके मुझकूं प्राप्त होवेगा और स्वामी विद्यारण्यभारती तीर्थजीने पञ्चदशी में कहा है किसी उपाय करके ब्रह्मका सदा चिन्तवन करना जो एकान्तमें बैठना तो ब्रह्महीका चिन्तवनकरना और जो दूसरेसे परस्पर बात करनी तो ब्रह्महीकी करनी औरजो किसीकूंकथन करना तो ब्रह्महीका करना यों जो एकपर होनाहै इसीकूं बिद्वान् ब्रह्माऽभ्यास कहतेहैं सो मुझकूंयो उपाय ब्रह्मके चिन्तवन करने का अच्छा प्रतीत होताहै ॥

मू० । पञ्चदशी वेदान्त सार तत्वानुसन्धान श्री भगवद्गीता टीके सहित और आत्म बोधादि पोथी समीप रखकर जितनी मेरी बुद्धि थी उन्होंकूं बिचार बिचार जो सीधा खुलासा अर्थ बालकों की समझमें आवे औ अर्थ आनन्दामृतबर्षिणीमें लिखा है बुद्धिमान से इस आनन्दामृतबर्षिणी कूं एक बेर श्रद्धा भक्ति करके और चित्त कूं एकाग्र करके कुतर्क के बिना सद्गुरू से जैसे गुरु वेदगीतामें लिखे हैं तात्पर्य्य वेदशास्त्र के तात्पर्य्यकूं जानने वाले और ब्रह्मनिष्ठ उन्हों से सुनना योग्य है जो केवल वेद शास्त्रार्थ के जानने वाले हैं और ब्रह्मनिष्ठ नहीं वे विज्ञान अनुभव नहीं कहसकेंगे और जो केवल ब्रह्मनिष्ठ हैं वे युक्ति दृष्टांत शंका समाधान पूर्वक नहीं कहसकेंगे इस लियेवेद शास्त्रार्थ के

दान्ती पाप को नहिं मानते विषयानन्द प्रवर्त्त के स
त्री भोग के दृष्टांत देवे जब तब स्त्री भी इस को पढते हुये का
भोग की इच्छा होत



ननेवाले और ब्रह्म निष्ठ गुरोंसे सुनना योग्य है जो इस में
नुष्ठान कहाहै उसकूं सुनने वालेकी इच्छा होकरो वा मतकरो
त्पर्य्य योहै जो सुनेगा तो अपने आनन्द के लिये आपही
नुष्ठान करेगा दृष्टांत कहतेहैं एक राजाथा कभी पण्डितोंकूं कुछ
देताथा न कभी कथा सुनताथा किसी विद्वान्‌ने सबपण्डितों
कहा कि तुम राजासे कहो हे राजन् आप हमारी कथासुनो
नदो वानदो पण्डितों ने कहा महाराज वृथा अनधिकारी से
न माथा मारे प्रयोजनके बिनातो मन्दभी नहीं प्रवर्त होताहै
द्वान्‌ने उन्होंकूं दृष्टान्त दिया जो किसीगेहकी देहलीमें तरुणा
दूध पीहुई किसी प्रकार प्राप्त होजावो फिर मैथुनकी इच्छा
रो वा मतकरो अब दृष्टान्त और दार्ष्टान्त विचारो क्या ओ
जा पाषाण है जो पण्डितोंकी कथा सुनकर मुक्तिके लियेधर्म
नादि नहीं करेगा और क्या वो स्त्री पत्थर है कि उसकूं ऐसी
गे अपने आनन्द के लिये कामका आविरभाव नहीं होगा
तेही क्या इस ग्रंथका सुनने वाला पाषाण है जो निरतिशय
नन्द के लिये अनुष्ठान न करैगा ॥

टी० । जिससे सिवाय और किसी जगे ब्रह्मलोकादि में
नन्द नहीं ॥

मू० । जो अर्थ इस आनन्दामृतबर्षिणी में लिखना है उस
संगति के लिये जहां यों लिखेंगे प्रथम ज्ञानके चार साधन
यहां तक उपोद घात कथाहै सो सुनो ॥

टी० । बाञ्छित अर्थ कूं मनमें रखकर प्रथम और प्रसंग
हना ॥

मू० । जो एक चैतन्य महानंद शुद्धब्रह्म नित्यमुक्त सो मायो
हित हुआ ईश्वर १ और ओही चैतन्य समष्टि सूक्ष्म उपाधि
रके उपहित हिरण्यगर्भ २ और वोही चैतन्य समष्टि स्थूल
पाधि करके उपहित विराट ३ इन तीन भावोंकूं प्राप्त होता

क्योंकि वेदांति ओंकी सिद्धांत का मत तब स्त्री रमराहे

भया और ओही चैतन्य अविद्योप हितहुआ प्राज्ञ १ और ठ
सूक्ष्म उपाधि करके उपहित तैजस २ और व्यष्टि स्थूल उ
धि करके उपहित विश्व ३ इनतीन भावोंकूं नाना प्रकार
जीव होता भया फिर ईश्वरजीवोंके धर्म अर्थ काम मोक्ष के नि
सृष्टि स्थिति संहार कूं करते भये धर्मादि में मोक्ष मुख्यहै
तीनि धर्मादि गौणहैं औरधर्मादि तीनके दोदोफलहैं मुख्य प
परम्परा करके तीनोंका मोक्षहै और स्वर्गादिगौणहैं धर्मकामु
फल मोक्षहै और स्वर्गादि गौणहैं स्वर्गादि फल जो बेदोंमें
हैं वे ऐसेहैं जैसे बालककी शोभाके लिये कानछेदन करानाम
मोदकादि को फल कथन करदेना अभिप्राय तो उन्होंका ज
सोहै श्रुतिमाताके सदृश हित ॥

टी० । परिणाम अन्तमें सुखहो जिसके ॥

मू० । चाहनी वालीहै जैसे किसी का पुत्र रस्ते की मृत्ति
खायाकरताथा उसकी माताने उसकूं बहुत बरजा उसने न म
हारकर माताने कहा हे पुत्र यों गंगाजीकी मृत्तिका खाया
बहुत सुन्दरहै बिचारो माताका अभिप्राय गंगाजीके मृत्ति
के खिलाने में नहीं है रस्तेकी मृत्तिका के बर्जने में उसका अ
प्राय है ऐसेही यो मूर्खजीव रस्तेकी मृत्तिका की नाई शब्द
बिषयोंकूं इष्ट जानताहै श्रुतिने यों समझा इनबिषयोंसेतो स्व
दिअच्छे हैं तात्पर्य्यतो श्रुति का मुक्तिमें है इसीहेतुसेमोक्ष मुख
और उपासना इसलिये है किसी का पुत्र जगे जगे वृथा फि
था समेसिरनहीं हाथआताथा उसके पिता ने विचार करपु
कहा कि तू इस मकानपर बैठारहाकर कुछ उसकूं लालच
या तात्पर्य्य जब काम पड़ैगा यहांसे बुलालूंगा वैसेही यो
कहीं यज्ञदानादि के फल स्वर्गादि में कहीं शब्दादि बिषयो
मृग तृष्णावत् भला भागाभागा फिरताथा कभीश्रम नहीं है
था जो आत्म स्वरूप का बिचार करे इसलिये श्रुति में एव

नके लिये उपासना कही है बिचारदेखो एकाग्रचित्त के बिना
णा मननिदिध्यासन ये जो मुख्य साधन मुक्तिके हैं सोनहीं
सक्तेहैं १ इसी प्रकार अर्थजोअशरफी रुपयादि करकेजगत्
प्रसिद्धहोना और जगत् के सुख सम्पादन करने गौणहैं और
यादि खर्चकरके धर्म करना कथा श्रवण करना सन्तोंकासंग
ना तीर्थों का सेवन करना मुख्यफल उन्हों का भी परम्परा-
के मोक्षहैं २ ऐसेही काम अपने सुखके लिये खानापीना और
नन्दके लिये स्त्रीका संग और स्थान बस्त्रादिमें जो सुख बुद्धि
गौण और भोजनादि वास्ते धर्मके और श्रवणादि के लिये
रिकी रक्षाकरनी और स्त्रीकासंग वास्तेपुत्रकी उत्पत्तिके वोभी
सी अंशमें मुक्तिका हेतुहै इसका भी परम्परा करके मुख्य फल
क्ष है ३ तात्पर्य्य संसारमें पुरुषार्थ मुख्य मोक्षहै वे जो अवि-
पहित जीव उन्होंमें से श्रुतिस्मृति जो परमेश्वर की आज्ञा है
न्होंकूं जो करते भये उन्होंकी उपासनाके लिये जैसी उन्होंकूं
र्त्ति परमेश्वरकी बांछित हुईवेही मायोपहित ईश्वर ब्रह्मा बिष्णु
हेश सूर्य्य शक्ति गणेशादि मूर्त्ति कूं धारण करते भये सो मूर्त्ति
लास बैकुण्ठादिमें और भक्तोंके हृदयमें सदा बासकरती रहती
वे जो बिष्णु भगवान् हैं सो भक्तों के उद्धार के लिये जो ऐसे
क्तहैं कि सदा जो परमेश्वरकी आज्ञा उसकूं करके शुद्ध किया
अन्तःकरण जिन्हों ने और शम दमादि साधनों करके युक्त
ोक्षकी इच्छावाले परन्तु बहुत गंभीर जो ऋग् यजुर साम अथ-
ण वेद उनके बिचारने में असमर्थ और बिना बिचार के ज्ञान
हींहोता है जैसे पदार्थका भानुबिना प्रकाशके इसलिये उनकूं
ह्मतत्व बिचारने के लिये श्रीकृष्णचन्द्र अवतार लेकर चारों
दों का अर्थजो कि मुख्य मोक्षका साधन है अर्जुनके निमित्त
रके गीता शास्त्र रचते भये और वेही बिष्णु ब्यासदेव अवतार
कर भगवतादि पुराण भारतादि इतिहास रचते भये जिन्होंमें

कर्म उपासना ज्ञान तीनोंहैं प्रसंगसे गीतकूंभी महाभारत
बीचमें लिखा औरजो वेदान्त वेदोंका सिद्धान्त जिसकूं वेदों
मस्तक कहते हैं उस सिद्धान्तकूं फिर सूत्रोंमें कथन करते
तात्पर्य्य कईकई श्रुतियोंका अर्थ एक एक सूत्रमें संक्षेप करके
हा वे जो सूत्र और गीता शास्त्र उनका जो अर्थ सोभी बहुत
म्भीर और परमेश्वरका अभिप्राय परमेश्वर जानें या जिस
उनकी कृपाहो वोजानैं पीछे उनके कलियुग के जीवन ने
करके पण्डिताई के बलसे अपने अपने मतमें ब्याससूत्र औ
गीताजीका अर्थ बनालिया जो अभिप्राय श्रीकृष्णचन्द्र औ
ब्यासदेव जीकाथा वह सिद्ध न हुआ ज्ञानकाण्ड जो साक्ष
मुक्तिका हेतुथा लोप होगया तबसब देवता विष्णु ब्रह्मादि
रकर श्रीमहादेवजी के पास गये सारी ब्यवस्था कही महा
जीने कहा हम वेदमार्ग की प्रवृत्ति के लिये अवतारलेंगे आप
सब ब्रह्मा इन्द्रादि अवतारलो फेर महादेवजी महाराज तो श्री
शंकराचार्य्य नाम करके और बिष्णुजी सनन्दन नाम करके औ
ब्रह्माजी मण्डनमिश्र नाम करके सरस्वतीजी के सहित औ
इन्द्र सुधन्वा राजा नाम करके तात्पर्य इसी प्रकार बहुत देव
अवतार लेतेभये क्योंकि जब ज्ञानकाण्ड का लोप होताहै त
महादेवजी अवतार लिया करते हैं और सब मतवालों
शास्त्रार्थ करके सबझूठे मतोंका खण्डन करके जो सार सिद्धा
वेद भगवान्का है उसकूं स्थापन किया करते हैं राजाका अ
तार इसलिये हुआ जो शास्त्रार्थमें झूठी कुतर्क और हठ करे
और शास्त्रार्थ होकर उसका मत खण्डन होजावे फिर दुराग्र
से न माने अथवा बहुत जुरकर सामना करें तो राजा उनकूं द
देंगे पीछे अवतार के ५। ६ बर्षकी अवस्थामें श्री शंकराचा
जीने सन्यास लेकर १६ बर्षकी अवस्थामें १६ भाष्यरचे
उपनिषद्पर ११ भाष्य ब्यास सूत्रोंपर एक शारीरक भा

विष्णुसहस्रनामभाष्य गीता सनत सुजात भाष्य नृसिंहतापि-
नी भाष्य तात्पर्य उपनिषद् गीतादिका अर्थ भले प्रकार श्रुति
स्मृति युक्तिदृष्टान्त प्रमाण देदेकर सिद्धकिया और जो गीता भा-
ष्यादि के विचारनेमें असमर्थ देखे उनकेलिये आत्मबोधादि छोटे
छोटे प्रकरणोंमें वोही अर्थ संक्षेपकरके लिखतेभये फिरसबवादि-
योंकूं शास्त्रार्थमें जयकरके दिग्विजय करतेभये जो वेदोंका सार
सिद्धान्तथाउसकूं प्रकट प्रचारकरतेभये ऐसा ऐसाशास्त्रार्थ हुआ
चालीस दिनतक मण्डन मिश्र से चरचा रही मण्डन मिश्र की
स्त्री सरस्वतीजीका अवतार साक्षी थी उसने पुष्पों की माल
दोनोंके गले में डाल दीथी कहदिया था जिसकी मालासूखे-
गी वोही हारेगा चालीस दिनके पीछे मण्डनमिश्र की माला
सूखगई इसी प्रकार बहुत जगे शास्त्रार्थ हुवा और चारों दिशा
में महाराज गये उनके अबतक ज्यो यशीआदि मठ चारोंदिशा
में विद्यमान हैं और कपाली आदिने जो सामना किया वे कुछ
महाराज ने मंत्रों से मारे कुछ राजाने मारे विस्तार इस कथा
का तीनदिग्विजय ग्रन्थहैं उनमें बहुत है तात्पर्य्य यों है जो
अच्छे बुद्धिमान हैं उनके लिये तो शारीरिक भाष्यादि बड़े २
ग्रन्थ रचे और जो मन्दबुद्धि हैं उनके लिये आत्म बोधादि छोटे
छोटे प्रकरण रचकर ३२ वर्षकी अवस्था में महाराज तोकैलाश
कूं जाते भये फिरजो पद्म पदादि महाराजके मुख्य शिष्यथे उ-
न्होंनेभी बहुत ग्रन्थरचे स्वामी आनन्द गिरिजीने तो सब भा-
ष्यादि ग्रन्थों पर टीकाकरी और सुरेश्वराचार्य्य महाराज ने
वार्तिकबनाया पीछेउनकेस्वामी शंकरानन्दभगवान और विद्या-
रण्यादि जीने आत्मपुराण और पंचदशी वेदान्त सारादि बहुत
सहस्राणि ग्रन्थ रचे व ग्रंथ अबतक तो परमेश्वरकी कृपासे सूर्य-
वत् इस लोकमें प्रकाश रहेहैं॥

अब इससमयमें ऐसे जो परमेश्वर के भक्त कि जिनकीगुरु

परमेश्वर में श्रद्धा भक्ति और उनकी यथाशक्ति आज्ञा करने
परन्तु आत्म बोधादि प्रकरणोंके विचारने में भी असमर्थ उन
सुख पूर्वक ब्रह्मतत्व विचारनेके लिये और मुख्य मुंशी बंशीध
जी कायस्थ भटनागर रहनेवाले श्री गंगा यमुनाजी के मध्य
इंद्रप्रस्थसे २२ कोश पूर्व दिशामें श्री कन्दरापुरीप्रसिद्ध सिक
न्दराबादके लिये कैसेहैं वे मुन्शीसाहब कि जिन्होंके रूप लक्ष
विद्यातेजहुकम और शामदाम क्षमा औदार्यादि बहुत गुणकर
युक्त पतिव्रता स्त्री फिर यो आश्चर्य्य कि ऐसे समयमें सत्सं
परमेश्वरमें भक्ति गंभीरादि गुण करके युक्त तात्पर्य्य ऐसे
ज्जन बुद्धिमान् इस समय में होने कठिनहैं जिनकूं व्यवहार
राज और परमार्थ में बिद्वान् सराहना करतेहैं उन्होंकी श्र
भक्ति पूर्वक प्रार्थनासे उन्होंके उपबन अन्तरगत मकान को
में ठहरकर और श्रीस्वामी आत्मागिरिजी महाराज रहनेवा
प्रथम गुजरातके जिनकूं वेदान्त शास्त्रका अर्थकरामलकवत्है
नकी सहायसे श्रीमत्परमहंस परिब्राज स्वामी मलूकगिरि
महाराजका अनुचर शिष्य स्वामीजीके चरण कमलोंका पूजने
लामें आनंदगिरि इस आनंदाऽमृतवर्षिणीका बनानेवालास्
मीजी और श्रीकृष्णचन्द्र महाराजकी कृपासेआत्म बोधादि
छोटे प्रकरणों में जो मैंने अर्थ सुनाहै उसमेंसे भी स्वल्प य
मति और श्री मद्गीता का भी अर्थकिसी किसी जगे इसआनं
मृत वर्षिणी में लिखूंगा ॥

प्रथम ज्ञान के मुख्य चार साधन हैं उनकूं लिखतेहैं ॥

बिबेक १ बैराग्य २ शमादि पंक सम्पत्तिः ३ मुमुक्षुत
अर्थ इनका योंहै ॥

इस संसारमें नित्य अनित्य क्याहै और बिचार करते य
यो निश्चय करना कि आत्मा नित्य और आत्मासे पृथक
अनित्यहै १ यहांके देखे सुने जो पदार्थ स्त्री चन्दनमालादि

लोक के जो सुने अमृत नन्दन वनदेवांगनादि सबकूं अनित्य दु-
खदाई जानकर मनकी इच्छा पूर्बक सबकूं त्यागदेना फिर उनमें
लीनता नहोनी ब्रह्मलोक कूं तृणावत् जानना २ तीसरेमें ६ भेद
हैं शम १ दम २ उपरति ३ तितिक्षा ४ श्रद्धा ५ समाधान ६
इनका अर्थ याहै मन आदि अन्तःकरण की संकल्पादि वृत्तियों
कूं रोकना वेदान्त शास्त्र के श्रवण मनननिदिध्यासन के बिना ३
श्रोत्रादि इन्द्रियों कूं शब्दादि बिषयों से रोकना देह यात्रा और
श्रवणादिके बिना २ यम नियमादि साधनोंसे अन्तःकरण कूं नि
रोध करके ॥

टी०। अहिंसा १ चोरी न करनी २ सत्य बोलना ३ ब्रह्म-
चर्य्य ४ अपरिग्रह अर्थात् शरीर यात्रासे सिवाय संग्रह न करना ५
इन पांचका नाम यमहै ॥

और शौच १ संतोष २ तप ३ स्वाध्याय अर्थात् प्रणव का
जप ४ ईश्वर प्रणिधान अर्थात् परमेश्वरमें भक्ति ५ इन पांचका
नाम नियम है ॥

मू०। सब लौकिक वैदिक कर्मों से उपराम होना ब्रह्मतत्त्व
विचारने के लिये देह यात्रा मात्र क्रिया करनी और जाग्रत्अ-
वस्था सुषुप्तिवत् रहनी इसी का नाम उपरती है ३ श्रवणादि
में जोजो दुःख सुख पड़े सबकूं सहजाना ४ जो वेदान्त शास्त्र
और गुरुज्ञानके देने वाले कहतेहैं उन्होंमें बिश्वास करना कि
इसी प्रकारहै ५ श्रवणादि के समय भले प्रकार चित्तकूं समा-
धान करना ६ तीसरे साधन के भेद होचुके चौथे साधनका यों
अर्थहै मुक्तिको मुख्य पुरुषार्थ समझकर मुक्ति की नित्य इच्छा
रखनी ॥

मुक्ति के ये चार साधन मुख्यहैं और सब साधनों का इनह
में अन्तरभावहै जोइनका भलेप्रकार अनुष्ठान करेतो और किस
साधनकी अपेक्षा नहींहै सब साधनोंका यों तन्तहै ॥

ग्रंथमें जोचार अनुबन्ध होतेहैं उनकूं लिखतेहैं ॥

अधिकारी१ विषय २ सम्बन्ध३ प्रयोजन४ इनहींचारसाधनं करके जो सम्पन्न सो इसग्रंथके पढ़ने सुननेका अधिकारी १ जीव न ब्रह्मकी एकता इसमें विषयहै २ यो ग्रंथबोधक और ग्रंथबोध्य इन दोनोंका बोध बोध्यक भाव इसमें सम्बंधहै ३ सबशोक दुःखे की निवृत्तिऔर परमानन्दकीप्राप्ति जिसकूंमोक्ष कहतेहैं योंइसका प्रयोजनहै ४ इसमें दृष्टांत योंहै जैसे रसोईमें अन्नका भूका ते अधिकारी १ औरजो अन्नमें मधुरादि स्वादहैं सो विषय २ और अन्न बरतनादि का संयोग सम्बन्ध ३ भूक का दूर हो जान प्रयोजन ४ जो कोई कहे तुमब्रह्म २ कहतेहो दिखाओ आपका ब्रह्म कहां और कैसाहै जैसे नास्तिक केवल प्रत्यक्षप्रमाणमानते है यो बात मूर्खता कीहै सोई सुनो जैसे किसी बस्तुके सद्भावमें एक प्रत्यक्ष प्रमाणहै ऐसे और भी अनुमानादि प्रमाणहैं प्रथमतो प्रत्यक्ष प्रमाण दोप्रकारकाहै बाहर १ भीतर २ बाहर ज्ञानेन्द्रि-यों करकेशब्दादि विषयों का और पंचभूतोंका ज्ञान होताहै परंतु नेत्रकरकै तो रूपका और पृथ्वीजल तेजकाही ज्ञानहोताहै और रूपके बिना शब्दादि चार विषयोंका और बायु आकाश का नेत्र से ज्ञान नहीं होता है १ और भीतर दुःख सुख भूक शोकादि का ज्ञान अन्तःकरण करके होता है और सुषुप्ति में जो अज्ञान उसका ज्ञान साक्षी चैतन्यकरकेहोताहै उस पूर्व पक्षी से बूझना चाहिये कि दुःख सुखादि जिसकूं होतेहैं क्या वो नेत्रसे दिखा-सक्ताहै और जो कहेकि दुःखादि कूं नेत्रसे कौन दिखा सके तो हम कहते हैं ब्रह्मकूं नेत्रसे कौन दिखासके और श्रीकृष्णचन्द्रादि जो मूर्ति हैं वे मायामय मूर्ति हैं क्योंकि यो बेद शास्त्रों का सिद्धांत है किजोदृश्यहै सो अनित्यहै ( गोगोचर जहँ लगि मन जाई । सो सब माया जानो भाई ) जोउन मूर्तियों कूं कोई पर-मार्थसे सच्ची कहे तो वे मूर्ति अनित्य हैं परमेश्वर कूं बेद शास्त्र

नित्य कहतेहैं तात्पर्य्य परमेश्वर बास्तव अमूर्त हैं जैसे दुःखादि
अन्तःकरण करके जानेजाते हैं ऐसें सूक्ष्म दर्शीपुरुषों कूं सूक्ष्म
बुद्धि करके अन्तर्मुख वृत्ति करके और प्रत्यक्षादि प्रमाण करके
प्रमेय चैतन्यका अपरोक्ष होसक्ता है बेदान्त शास्त्रमें ६ प्रमाणहैं
प्रत्यक्ष १ अनुमान २ उपमान ३ शाब्द ४ अर्थापत्ति ५ अनुप-
लब्धि ६ इनका अर्थ भाषा में भले प्रकार लिखने से बहुत बि
स्तार होता है इसलिये नाम मात्र रस्ता दिखाते हैं प्रत्यक्ष का
अर्थ तो पीछे लिखागया अनुमान से इस प्रकार ॥

टी० । अनुमान के पांच अंग हैं पक्ष्य १ साध्य २ हेतु ३
व्याप्ति ४ दृष्टांत ५ इसलिये पांच बायबी अनुमान कहा जाता
है जैसे पक्ष १ कियोपर्बत-साध्य २ अग्निवालाहेतु ३ धूमहोने
से--ब्याप्ति ४ जहां जहां धूम होताहै वहां निश्चय अग्निहोती
है--दृष्टांत ५ जैसे रसोई के मकान में ॥

मू० । ज्ञान होता है कोई मनुष्य जंगल में चला जाता
है अग्निकी इच्छा हुई देखा पर्वत में धूमउठ रहा है वो अनु-
मान करताहै वो पर्वत अग्निवालाहै धूम होनेसे जहां जहां धूम
होताहै वहां वहां निश्चय अग्नि होतीहै जैसे रसोई के मकानमें
विचार देखो अग्नि प्रत्यक्ष नहींहै परन्तु पर्वतमें अग्निका होना
प्रमाणहैं २ उपमा करके इसप्रकार ज्ञान होताहै गवय एकपशु
होताहै एक पुरुषने उसकूं कभी नहीं देखाथा नामसुनाथा उसने
किसी जंगली आदमीसे पूछा कि गवय कैसा होताहै जंगलीने
उत्तर दिया कि गौकी सदृश होताहै कुछ एक अंतर होताहै वो
पुरुष एकदिनजंगलमें गया उसने गवयकूं देखाउसगवयकूं देख
करउसबातकोस्मरण कियाकिगौकीसदृश होताहै निश्चय योही
गवयहैविचारदेखो गवयका जानलेना प्रमाणहै ३ शाब्दप्रमाण
दोप्राकारकाहै वैदिक१लौकिक२ वेदोंने जोकहासो वैदिक प्रमा-
णहै जोयों शंका करेकि वेदों ने तो जीव ईश्वरका भेदभी कहाहै

औरअनेक श्रुति कर्म उपासनादि करके मोक्षका होना कहती
औरबहुत श्रुति अन्न मय कोशकूं आत्मा कहतीहैं तोयों वेदों
कहाहुआ आपकेप्रमाणहै यानहीं इसका उत्तरयोंहै जोश्रुति
मायादि कोशकूं आत्मा कहर्तीहैं और जोकर्म उपासनादि कर
मुक्ति का होना कहती हैं सबका अभिप्राय युक्तिसे अद्वैत ब्रह्म
बोधन करनेकाहै देहादिकूं परमार्थसे आत्मा कहना और जी
ईश्वरकाभेदकहना औरकेवलकर्मउपासनादिसे मुक्तिकाहोजान
योश्रुतिका तात्पर्य नहीं है क्योंकि फिर श्रुतिने निषेधभी किय
है कियो नहींहै २ इसवाक्य करके और बहुत सहस्राणि ऐस
ऐसी अर्थ वाली श्रुतिहैं और जोयो शंका करे कि प्रथम श्रुति
देहादि कूं आत्मा कहा और जीव ईश्वरका भेद कहा फिर उ
कूं निषेध किया प्रथमहीं एक निर्गुण ब्रह्मका उपदेश क्यों
कियाइसका उत्तर योंहै जोश्रुति प्रथमहीं ब्रह्मको बोधन करत
तो ब्रह्म कूं अति सूक्ष्म होनेसे इस जीवकूं ब्रह्मका कभी बोध
होता इसलिये श्रुतिनेक्रमसे अर्थात् प्रथम कर्म करना कहा। फि
उपासना कही और प्रथम अन्न मायादि कूं आत्मा कहा फि
आनंदमयकोशकूं आत्माकहा जब जिज्ञासुकीबुद्धि आनन्द मया
कूं बिचारते बिचारते अति सूक्ष्महुई तब निर्गुण ब्रह्म का उपदे
किया अब बिचारो कि श्रुति का अन्नमय कोशादि कूं जोआत
कहनाहै और कर्म उपासनासे मुक्ति काहोना यों परमार्थ में
सच्चा नहीं परन्तु निर्गुण ब्रह्म कूं साक्षात् बोधन करने वा
जो बहुत श्रुतिहैं उन्हों की यह सब श्रुति उपयोगीहैं इसलि
वेदका कहा हुआ सब प्रमाण है कोई श्रुति साक्षात् और के
कर्म उपासनादि द्वारा परम्परा करके बोधन करती हैं मूर्खलो
वेदोंके तात्पर्य कूं नहीं बिचारके एक एकदेश वेदों का सुनक
कोई देह कोई इन्द्रिय कोई विज्ञान मय कोशादि कूं आत्म
बताते हैं कोई केवल कर्मसे कोई केवल उपासनादि से मुक्ति

िना कहते हैं समस्त वेदों का तात्पर्य नहीं बिचारते पूर्व पक्ष
की श्रुतियों कूं प्रमाणदेदे वृथावाद करते हैं जैसे कोई मूर्ख अच्छे
द्य के समीप बैठा था उस समय एक पुरुष आया उसकूं बहुत
लनेसे हारपन का ज्वरथा वैद्यने नाड़ी देखकर कहा किमोहन
ोग खाओ ज्वरजाता रहैगा उसकूं हारपनसे ज्वर था मोहन-
ोग के खाने से जातारहा उस मूरखने समझा कि बिशेष करके
नवाले बीमार होते हैं उनके लिये यो औषधि बहुत सुन्दर है
सा निश्चय करके सब रोगियों कूं मोहनभोग बताने लगा
जिसकूं हारपन का ज्वर होवे तो अच्छा होजावे शेष मरजावें
ऐसेही बहुत मूर्ख एकएक दो दो औषधि वैद्यसे सुनकर वैद्यक
करने लगे न वैद्यके तात्पर्य कूं बिचारा न रोगीके रोगकूं बिचारा
सबकूं एकही औषधि बताने लगे दैवयोग से कोई कोई अच्छा
भी होजावे इसी प्रकार मूर्खने वेदके तात्पर्य कूं न अधिकारीकूं
बिचारते हैं केवल आजीवकाके लिये वैष्णव शैव शाक्तादि अपने
अपने मतका उपदेश करके कहदेते हैं कि योही परम तत्व है
औरों की असूया करदेते हैं बिचारो कि जो सबकूं एक देवताका
उपदेश करते हैं तो क्या सारी अवस्था में सबके एकही गुण
सदा रहता है इस दृष्टान्त कूं भले प्रकार बिचारो वैद्य तो सद्गुरू
की जगे कि जैसे प्रथम अध्याय में लिखे हैं और वैद्यककीपोथी
वेद और शास्त्रों की जगे और रोगी मुमुक्षु की जगे क्योंकितीन
प्रकार का रोगहै कफ वायु पित्त और तीनहीं रोग इस जीवकूं
हैं सत्व रज तमोगुण तमोगुणके लिये कर्म रजोगुणके लिये
उपासना सत्वगुणके लिये ज्ञान वेदोंनें कहाहै और उस मूर्ख
की जगे इस कलियुग के ऐसे गुरु कि जो बिना वेदान्त शास्त्रके
पढ़ेहुए और बिना वेदशास्त्रोंका तात्पर्य जानेहुए मूर्खोंकूं चेला
करते हैं उनकूं केवल अपनी क्षमाही से प्रयोजन है शिष्यदुःख
भोगो या नर्क भोगो सो शिवजीने पार्वतीजीसे कहाहै ॥

श्लोक । गुरवोबहवःसन्तिशिष्यवित्तापहारकाः ॥
दुर्लभःसगुरुर्देविशिष्यसन्तापहारकः १ ॥

तात्पर्य वेद भगवान् का यों है जैसे व्यवहार में मनुष्
सूक्ष्म बास कूं युक्ति करके कहते हैं ऐसे वेद भगवान् भी निर्गु
ब्रह्म कूं युक्ति करके बोधन करते हैं इस बातके स्फुट होने
मनुष्योंकी युक्तकूंलिखतेहैं शारीरक भाष्यमें स्थूलारुंधतीन्या
नामकरके योंयुक्तिलिखीहै कुवाँरीलड़कीकूं सौभाग्यके अर्थअरुं
धती कादर्शन करायाकरते हैं प्रथम उससे कहते हैं कि योचन्
अरुंधती है जब वो चन्द्रकूं जानजाती है फिर कहते हैं कि यं
अरुंधती नहींहै यह साततारे अरुंधती हैं फिर वैसेही निषे
करके कहते हैं कि यहतीन तारे हैं फिर उनतीन तारोंमेंसे व
शिष्ठजीकूं अरुंधती बताते हैं जब वो लड़की बशिष्ठजीकूं भ
प्रकार जानजाती है पीछे उसकूं भी निषेध करके कहते हैं वि
उस तारेके समीप जो बहुत सूक्ष्म ताराहै सो अरुंधती है जि
सके भाग्य अच्छे होते हैं उसको अरुंधती का दर्शन होजाता
अब बिचारना चाहिये कि प्रथम चन्द्रादिकूं अरुंधती कहना
उनका अरुंधती के बताने में सबवाक्य उपकारी हैं इसलिय
सब प्रमाण हैं जिस कालमें वो लड़की अरुंधती को जानजाती
है पीछे उसकूं योनिश्चय होजाती है कि मेरेमाता पिताने जो
प्रथम चन्द्रादिकूं बतायाथा तात्पर्य उनका अरुंधती के बोधन
करनेमेंथादार्ष्टान्तमें फिरभलेप्रकारबिचारना चाहियेयोंतोवैदिक
प्रमाण कहा और लौकिक व्यास वशिष्ठ आप्त कामादि पुरुषों
का जोकहा है सो प्रमाण है लौकिक प्रमाणमें भी वोही अरुंधती
न्यायहै इस समयमें भी आप्तकाम ब्रह्मवादी परमहंस संन्यासी
बिशेष करके हैं और जो इसलोक में अच्छे गुण कहेजाते हैं जि
जिनकूं सब मतवाले अंगीकार करते हैं औरवेद वशिष्ठादिका
परम सिद्धान्त हैं और मुक्तिके मुख्य अतरंग साधन हैं निराकांक्ष

शान्ति निरहंकार सन्तोष कोमलता विवेक वैराग्य निर्वैरता समान परोपकार क्षमाशम दमादि ऐसे ऐसे गुण और विद्या और विज्ञान विशेष करके ब्रह्मवादी संन्यासी परम हंसोंहीमें पाते हैं इसलिये उनकूं आप्तकाम होनेसे उनके वाक्य प्रमाण हैं ४ किसीसे बूझा कहोजी भोजनकर आये उन्होंने कहा हम भोजन दिनमेंनहीं करतेहैं और हृष्टपुष्ट देखतेहैं अर्थसे योज्ञान हुआ कि रात्रीकोतो इन्होंने निषेध नहीं कियाहै रात्रिकूं भोजन करते हैं विचारो योज्ञान सच्चाहै यानहीं इसका नाम अर्थापत्ति प्रमाण है ५ किसीने कहातुम कहतेहो इसस्थानमें घटनहीं है इसमें क्या प्रमाण है उसने उत्तर दिया घटका लाभन होनेसे अनुपलब्धि प्रमाण है ६ तात्पर्य इन प्रमाणों के लिखनेका योहै कि ब्रह्मके सिद्ध करनेमें ऐसे ऐसे प्रमाण और अनेक युक्ति दृष्टान्त हैं प्रत्यक्षवादि आदिकूंतो ऐसे ऐसे उत्तर देनेयोग्य हैं कि देहवादी विचार देख ब्रह्म ऐसे ऐसे प्रमाणों से देखनेमें आताहै॥

और भेदवादी उपासनावालों और कर्मवादी आदिकूं योउत्तर देना योग्यहै जैसे वेद की दृष्टिसे तुम सूतकी आदि और परमेश्वर कादास मानते हो ऐसेही वेदने भी कहाहै तू ब्रह्महै जो यो कहो हम अभी इसयोग्य नहीं हैं ऐसा कहैं मैं ब्रह्महूं हमबूझते हैं किसी प्रतिबन्ध से तुम कूं महा वाक्यार्थ अर्थात् मैं ब्रह्महूं यो अपरोक्ष नहोती यो कहो वेदान्तशास्त्र का श्रवणादि और मैं ब्रह्महूं ऐसी अनेक उपासना करनी कहां निषेधहै और विचारो अभ्यास अनजान वस्तुका करतेहैं और अभेद उपासना करनेमें छंदोग्य उपनिषदादि गीता भाष्यादि बहुत ग्रंथहैं उनमें ऐसी ऐसी उपासना करने में ब्रह्महूं मैं ईश्वर हिरण्यगर्भ विराट हूं भले प्रकार ब्रह्म लोकादि फलक सहित लिखाहैं और भेदउपासना में बहुत जगे दोषकहेंहैं और भलेप्रकार विचारोपरिपूरण कूं परिछिन्न कहना कितना बड़ाअनर्थहै वेदोंमें प्रकट लिखा है

शोक कूं आत्माका जाननेवाला तरताहै १ उसी आत्मा कूं जा
करके मृत्यु कूं उल्लंघेगा और कोई रस्ता मुक्तिका नहींहै २ क
धन पुत्र करके मुक्त नहीं होता है सबका त्यागही करके मु
होता है ३ ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती है ४ ऐसी ऐसीअ
वाली बहुत श्रुति हैं फिर तुम कूं मैं ब्रह्म हूं इस अर्थ ग्रह
करने में क्या वाद करना योग्य है बेदों का तात्पर्य्य सुनो क
करके तमोगुण का नाशहोता है निद्रा, आलस्य, प्रमादादि, तमो
गुण का कार्य है प्रातःकाल के स्नानादि कर्म करने से उनक
नाश होता है ब्रतादिक करने से इन्द्रियादि का दमन होता
दानादि करने से पदार्थों में से आशक्ति दूरहोतीहै तीर्थादिकरन
से घरके लोगों से प्रीति कमहोतीहै परदेश में जाकर बुद्धिब
तीहै तीर्थों में महत् पुरुषों का समागम होता है उनके सत्सङ्
करने से संसार से चित्त उपराम होता है और भी बहुत इस
प्रकारके कर्म कार्य्य हैं चित्तसे बिचारने योग्य है अन्तःकरण क
बिषयों से उपराम होना इसी कूं अन्तःकरण की शुद्धि कहत
हैं उपासना से रजोगुण का नाश होताहै बिक्षेप तृष्णा लोभा
दि रजोगुण का कार्य्य है ध्यानादि करके उनका नाश होता है
ऐसे ऐसे साधनों से बड़ा जो सत्वगुण उसकूं प्रकाशमय शान्त
रूप होने से कार्य्य उसका बिबेक, बैराग्य, शम, दमादि हैं इन
साधन सम्पन्न होकर जगत् ब्रह्म बन्ध मोक्ष नित्य नित्यादिक
बिचार किया बिचार करने से यो ज्ञान हुआ किये सत्वादितीन
गुण माया के हैं माया कूं मिथ्या होने से इन गुणों का जितन
कार्य्य स्थूल सूक्ष्म है सब मिथ्या है औरमैं असंग सच्चिदानन्द
नित्यमुक्तहूं इसीकूं ज्ञान कहतेहैं योहीं ज्ञान मुक्तिका हेतुहै औ
परम सिद्धांत तो बदोंका योहै कि योजगतजीव ईश्वरप्रतिबिम्ब
के सहित न कभी हुआ है न होगा न है एक मन बाणी करक
अगोचर प्रत्यगात्मा नित्यानन्दरूप नित्यमुक्तहै नकिसीका नाश

उत्पति न देहके साथ सम्बंध है न कोई सुख दुःख धर्मवाला
श्रवण करनेवाला साधक न मुक्ति की इच्छावाला न मुक्त है
तात्पर्य जोजोहैसोहै यों श्रुतिका अर्थ है ॥ इति प्रथमोऽध्यायः
समाप्तः ॥ १ ॥

---

## अथद्वितीयोध्यायः॥

अब अध्यारोप अपवाद न्याय करके निष्प्रपञ्चब्रह्म जगत का
प्रपंचकरके फिर मुक्तिकूं सिद्धकरतेहैं मुक्तिमहा बाक्यार्थकेज्ञान
से होतीहै जैसे किसीकूं रज्जुमें सर्पकी भ्रान्ति है उसका दुःख
कम्पादि लौकिक वाक्यार्थ के ज्ञानसे नाश होताहै यहांके स्त्री
चन्दन मालादि और परलोकके अमृत नन्दन बनदेवाङ्गनादि
कीप्राप्तिसे उसका दुःख नाश नहींहोताहै ऐसे इसजीवके तीन
ताप पञ्च क्लेश यहांके और स्वर्गादिके पदार्थोंकी प्राप्तिसेनाश
नहीं होतेहैं और न कम होतेहैं महा बाक्यार्थ के ज्ञानसे नाश
होतेहैं महाबाक्यार्थ का ज्ञानजब होताहै प्रथम पदार्थका ज्ञान
होजावे के पदोंका नाम बाक्य होताहै महा बाक्य में तीनपद
हैं तत् त्वम् असि इस लिये तत् पदका अर्थ अभी आगे लिखें
गे उससे प्रथम तत्पदार्थ का लक्षण लिखतेहैं तत्पदार्थका अ-
र्थात् ब्रह्मका लक्षण दो प्रकारका है तटस्थ १ स्वरूप २ सृष्टि
स्थिति ३ लयका जो कारण अर्थात् जिससे यो जगत् हुआ है
जिसमें ठहर रहाहै प्रलय समय जिसमें लय होजाता है सो
ब्रह्मका तटस्थ लक्षण है और सत्चित्अनन्दादि स्वरूपलक्षण
है जैसे किसी पुरुषका लक्षण श्यामगौर रँग इतनी अवस्था
ऐसे नेत्रादि हैं यो उसका स्वरूप लक्षण है और जिसकेबाहर
कुंवा ऐसी उसकी हवेली ऐसे वस्त्र पहिररहाहै यो उसकातटस्थ
लक्षण है तत्पद का अर्थ दोप्रकार का है बाच्य १ लक्ष्य २ मा

यो पहित जो चैतन्य सो तत्पदका वाच्यार्थ है मायोपहित
अर्थ योहै माया उपहित यो दो पदहैं यो दोनो मिलके व्याक
रण की रीति से मायोपहित यो एक शब्द बोलाजाताहै माय
पहित अर्थात् माया करके युक्त जैसे बिम्बघट गत जल कर
युक्त अथवा जैसे स्फटिक लालरंगकी सन्निधीसे लालहीप्रती
होता है ऐसेही शुद्ध ब्रह्ममाया की सान्निधीसे ईश्वर प्रतीतह
तेहैं जैसे स्फटिक लाल रंग करके उपहित लाल स्फटिक कह
जाताहै और बिम्ब घटगत जल करके उपहित प्रति बिम्बक
जाताहै ऐसेही मायोपहित शुद्ध चैतन्य जगत्कारण ईश्वर क
जातेहैं उपहित का अर्थ यहां भलेप्रकार याद करलेना भले
कार बुद्धिमें निश्चय करलेना आगे बहुत जगेकाम पड़ेगाप्रस
यों था मायोपहित चैतन्य तत्पदका वाच्यार्थ और मायासेयु
चैतन्य तत्पद का लक्ष्यार्थहै जैसे प्रतिबिम्बसे बिम्ब नित्यमु
है और शुक्ति भ्रान्ति कालमें भी रजत नहीं हुई और जैसे स्फ
टिक लालरंगकी सन्निधिकाल में भी श्वेतही रहता है ऐसे
शुद्धब्रह्म मायोपहित और अविद्योपहित कालमें भी॥

टी०। अविद्या उपहित ये दोनों पद मिलकर व्याकरण
रीतिसे एक अविद्योपहित बोलाजाताहै अर्थ यो हुआ अवि
करके उपहित॥

मू०। चैतन्य असंग शुद्धही है माया किसकूं कहते हैं सु
जैसे शुक्तिमें रजत की भ्रान्ति ऐसे चैतन्यमें कारण सूक्ष्मस्थू
प्रपंच जड़की जो भ्रान्ति इसी का नाम माया है यो सब ब्र
है १ योसब बासुदेव हैं २ ऐसी ऐसी अर्थवाली बहुत श्रुति
ति चैतन्यका भाव और जड़का अभाव कहती हैं चैतन्य प्रद
क्याहै सुनो सत्। चित्। आनन्द। शुद्ध। बुद्ध। एक। स्वयं
काश। अनन्त। नित्यमुक्त। शान्त। अखंड। अज। अमर। प
पूर्ण। निरंजन। निरवयवअसंग। अद्वय। अव्यक्त। अचिन्त

र्वगत । अचल । सनातन । नित्य । आत्मा । परमात्मा । परमे-
श्वर । ब्रह्म । प्रत्यगात्मा । ये चैतन्य पदार्थ के विशेषण हैं और
जो चितिज्ञान स्वरूपादि विशेषण हैं और जड़ अज्ञानसे आदि
लेकर जो स्थूल पर्यन्त हैं सो सब जड़ हैं अज्ञानकूं प्रकृति और
गुणोंकी साम्यावस्था और मूल अज्ञान भी कहतेहैं सो अज्ञान
सत्व, रज, तम, इन तीन गुणोंवालाहै स्वरूप उसका अनिर्वाच्य
है सत् असत् करके कुछनहीं कहा जाताहै जो सत्कहैं तो कुछ
पदार्थ नहीं है और असत् कहैं तो प्रतीत होताहै जैसे भ्रान्ति
समय शुक्ति में रससे अनिवार्च्य है परंतु ज्ञानसे उस अज्ञानका
अभाव होनेसे वो अज्ञान भाव रूपहै जैसे लौकिक ब्यवहार में
प्रथम कुछ भूलजावे फिर याद आजावे और जैसे बालकअवस्था
मे तूला ज्ञान का भाव होता है ॥

टी० । तूला ज्ञान योहै जैसे किसी पदार्थ कूं भूलजावे उस
में जो कारण और बालक अवस्था में जो अज्ञान से तूलाऽज्ञान
उसका न्याय शास्त्र और प्राकृत बिद्या के पढ़ने स और लौ-
किक ब्यवहार से नाश होजाताहै और मूलाऽज्ञान का तो के-
वल ब्रह्म बिद्यासे नाश होताहै ॥

मू० । बिद्या पढ़करके और ब्यवहारादि से उस अज्ञान का
अभाव होजाताहै ऐसे अज्ञान कालमें कहता है कि मैं ब्रह्म कूं
नहीं जानताहूं ज्ञानकाल में कहता है कि मैं ब्रह्मकूं जानता हूं
ऐसा ऐसा अनुभव ब्यवहार होनेसे निःसन्देह प्रतीत होताहैकि
एक अज्ञान पदार्थ अनिर्वाच्य है भाव और अभाव उसके दोनों
प्रतीत होते हैं अज्ञान १ माया अविद्या का भेद २ मायोपहित
सबल ब्रह्म ३ जीव ४ जीव ईश्वरका भेद ५ शुद्धब्रह्म ६ ये सब
अनादि हैं इनकूं यो नहीं कहाजाताहै ये कबसे हैं कबसे इनका
भेद हुआहै और शुद्ध ब्रह्म कबसे मायोपहित अविद्योपहितहुये
जैसे यो नहीं कहाजाताहै शरीर प्रथम हुआ या कर्म दृष्टान्तयो

है बीजप्रथम हुआ या वृक्ष और जैसे स्वप्नमें जो उपवन,मंदि
मृग,मित्र,शत्रुआदिदीखतेहैं बिचारो कि उपवन मन्दिरकी कौ
से सम्बत् मुहूर्त में नीव रक्खी गई है और मित्रादि का कौ
से सम्बत् मुहुर्त में जन्म हुआहै योही निश्चय करो जैसेदृष्ट
के पदार्थोंकी व्यवस्था है वैसेही दार्ष्टान्त के पदार्थोंमें शुद्धब्र
अनादि भी और अनित्यभीहैं और सब अनित्यहैं ज्ञानकाल
शुद्ध ब्रह्मके बिना सब नष्ट होजातेहैं वो अज्ञान माया अविद्
भेदसे दो प्रकार का है शुद्धसत्त्व प्रधान हुआ माया मलिनसत
प्रधान हुआ अविद्या कहाजाताहै रजोगुण तमोगुण करके
सत्व गुण नहीं तिरोभाव होता है सो शुद्ध सत्व और रजतम
गुण करके जो सत्वगुण तिरोभाव होजाता है सो मलिन स
कहाजाता है माया अविद्याका भेद ऐसे समझो जैसे एक पुरु
क्रियाके निमित्तसे पाठक याचक कहलाता है और जैसेएक स्
पिताकी आपेक्षा करके कन्यापतिकी पेक्षा करके पत्नीहै ऐसे
अज्ञान ईश्वरकी अपेक्षा करके माया और जीवकी अपेक्षा कर
अविद्या कहाजाताहै ऐसाभेदनहीं समझना कि अज्ञानके दोटू
होगये,अथवा उस अज्ञानकी शक्ति दो प्रकारकीहैं ज्ञानशक्ति
क्रिया शक्ति २ रजोगुण तमोगुण से नहीं दबाजो सत्त्वगुण स
ज्ञानशक्ति १ क्रियाशक्ति दोप्रकारकी है, आवरणशक्ति १ वि
प शक्ति २ रजसत्वगुण से नहीं दबा जो तमोगुण सो आव
शक्ति और तम सत्त्वगुण से नहीं दबाजो रजोगुण सो बिक्षे
शक्तिवोही अज्ञान आवर्ण शक्तिप्रधान हुआ अविद्या औरबिक्षे
शक्ति और ज्ञान शक्ति प्रधान हुआ माया मायोपहित चैत
ईश्वर कहाजाता है योही तत्पद का वाच्यार्थहै और वोहीचैत
न्य अविद्योपहित जीव प्राज्ञ कहा जाताहै मायोपहित ईश्व
तो माया के बश नहीं हुये इस लिये सर्वज्ञ ईश्वरादि नामकर
कहे गये और अविद्योपहित जीव अविद्या के वश होगया उ

विद्याकी बिचित्रता से नाना प्रकारका होगया इसलिये अल्प
कहागया जैसे कोई पुरुष शीशेके मकान में बैठाहुआ आपकूं
ौर औरोंकूं भी देखताहै मृत्तिका के मन्दिरमें बैठाहुआ आपही
देखता है कभी वहुत अन्धेरेमें अपना आपा भी नहीं देखता
माया में शुद्ध सत्व प्रधान होनेसे माया शीशेके मन्दिर की
दृश है और अविद्या में मलिन सत्त्व प्रधान होने से अविद्या
त्तिका के मन्दिर के सदृश है माया में प्रति बिम्ब जो चैतन्य
ा सो ईश्वर अविद्या में प्रतिबिम्बजो उसी चैतन्यका सो जीव
हां बिम्ब प्रति बिम्ब का भेद सूर्य बिम्ब और घट गत जल
ति बिम्बवत् नहीं समझना ऐसे समझना जैसे आकाश का
ति बिम्ब जल में प्रथम दृष्टांत में भी कुछ दोष नहीं है परंतु
रिछिन्न भेदसा प्रतीत होताहै सो कुछ दोष नहींहै दृष्टांत एक
श में होताहै आकाश के दृष्टांत से बिम्बका भेदऔर परिछिन्न
ा नहीं प्रतीत होतीहै इस पक्षमें जीतो एकही है परंतु अन्तः-
ारण की उपाधी से बहुत प्रमाता कल्प रक्खे हैं अन्तःकरण
वशिष्ट चैतन्यकूं प्रमाताकहतेहैं कोई ऐसाकहते हैं अनेकअज्ञान
ं बनवत् जो अज्ञानोंका समुदाय सो समष्टि और वृक्षवत् जो
क अज्ञान सो व्यष्टि वोहीचैतन्य । अज्ञान । समष्टि । करकेउप
हत ईश्वर और वोही चैतन्य व्यष्टि अज्ञान करके उपहितजीव
ोई ऐसा कहते हैं करणी भूतजो अज्ञान उससे उपहित चैत-
य ईश्वर और अन्तःकरण करके उपहित वेही चैतन्य जीव
ात्पर्य्य कारण उपाधी वाले ईश्वर और कार्य्य उपाधी वाला
ीव सबका सिद्धान्त यो है मायोपहित चैतन्य ईश्वर । अ-
विद्योपहित चैतन्य जीव सो ईश्वर ज्ञान शक्ति करके उपहित
गत् के निमित्त कारण बिक्षेपशक्ति करके उपहित उपादान
ारण जैसे मकड़ी जालेके प्रति चैतन्य प्रधानता करके तोनि-
मित्त कारण और शरीर प्रधानता करके उपादान करणयोमक-

ड़ी का दृष्टान्त श्रुतिने कहाहै कि जिस प्रकार मकड़ी जाले
रचती है फिर अपनेमें लय करलेतीहै तात्पर्य परमेश्वर ज
के कर्त्ता अभिन्न निमित्तोपादान कारण हैं अर्थात् नही हैं भि
निमित्त और उपादान कारण जिन्होंसे सो अभिन्न निमित्तो
दानकारण इसप्रकार जगत्के कारण ईश्वरहैं ऐसे नहींहैं जै
घटके बनाने में कुलाल भिन्न निमित्तोपादानकारण है अर्
भिन्नहै निमित्तऔर उपादानकारण जिससे सो भिन्न निमि
पादान कारण कुलाल तात्पर्य घटके बनाने में मृत्तिका उप
दान और कुलाल दण्ड चक्रादि निमित्त है ईश्वर
आपही उपादान और आपही निमित्त कारणहै पूर्वरीतिसे
प्रकार विचारना योग्य है निरीश्वर वादी पूर्वमीमांसकादि
जो यो तर्क जगत् के मोह केलिये वाचाल करावें हैं उस तर्क
सुनो वो लोग यों कहतेहैं ईश्वर जो त्रिभुवन कूं रचतेहैंसो त्रि
वन के रचने में क्या क्या चेष्टा करते हैं और रचने के समय कि
प्रकारकी कायाहै जिनकी अर्थात् किसरूप हुये हुये और क
उपाय और आधार जिनका और क्या उपादानहै यों तर्क उन
अतर्क्य ईश्वर के विषय दुर्बलहै परमेश्वर की रचना में तर्क
अवसर नहीं क्योंकि परमेश्वर की माया नह घटने के यो
पदार्थ कूं घटा सक्तीहै और मनुष्यकी रचना इन्द्रजालादिमें
काम नहीं करती है परमेश्वर की रचनामें तो नष्ट बुद्धि तर्क क
हैं तोभी उस तर्कके खण्डन के लिये कहाहै जो ऊपर अभिन्न
मित्तोपादान कारण प्रकार वो वज्र उनके मुखमें मारना योग्य

इस रीति से जगत् का कर्त्ता ईश्वर कूं सिद्ध किया और का
प्रपंचका यहां तक निरूपण किया जगतमें तीनिप्रपंचहैं कार
सूक्ष्म २ स्थूल ३ अब सूक्ष्म प्रपंच का निरूपण करते हैं
सिद्धि किये हुये जोमायो पहित चैतन्य ईश्वर उनसे प्रथम म
तत्व अहंकार की सूक्ष्म अवस्था फिर महत्तत्व से अहं

अर्थात् मैं एकहूं बहुत होजाऊं फिर अहंकारसे आकाश आकाश से वायु वायु से तेज तेजसे जल जल से पृथिवी अर्थ इन सबका ऐसा करना महत्तत्व करके उपहित जो ईश्वर उनसे अहंकार हुआ तात्पर्य्य योहै महत्तत्वादि सब जड़ पदार्थ हैं बिना चैतन्य रचना नहीं होसक्ती है निश्चय इसी आत्मा से आकाश हुआहै यो श्रुतिका अर्थहै माया कूं तीन गुणों वालीहोने से कार्य्य भी उसका आकाशादि पंच तीन गुणों वाले हैं उन कूं अपंची कृत सूक्ष्म भूत और तन्मात्रा भी कहते हैं इन्हीं सूक्ष्म भूतों से पंची कृत स्थूल भूत उत्पन्न हुयेहैं और सूक्ष्म शरीर १७ लिंगवाला उत्पन्न हुवा १७ लिंग येहैं ॥

टी० । सूक्ष्म शरीर कूं कोई १६ लिंग कोई १७ कोई १९ लिंगवाला कहतेहैं लिंगही कूं तत्व कहतेहैं इंद्रिय दश प्राणपंच अन्तःकरण एक इस प्रकार १६ और इन्द्रिय प्राण १५ मन बुद्धि २ इसप्रकार १७ और इन्द्रिय प्राण १५ मन बुद्धि चित्त अहंकार ४ इसप्रकार १९ परन्तु बहुत १७ तत्ववाला कहतेहैं॥

मू० । शब्दादिका ज्ञान होताहै जिनइन्द्रियोंसे सोज्ञानेन्द्रिय पंच और कर्म किया जाताहै जिन इन्द्रियों से सो कर्मेन्द्रिय पंच प्राणादि पंच मन बुद्धि २ आकाशादिके सत्वगुणके अंशसे पृथक् पृथक् पंच ज्ञानेन्द्रिय हुये सोई लिखतेहैं आकाश से श्रोत्र वायु सेत्वक् तेजसे चक्षु जलसे रसना पृथिवीसे घ्राण और आकाशादि के मिलेहुये सत्वगुण के अंशसे अन्तःकरणसो वृत्ति भेदसे चार प्रकारका है संकल्प विकल्पवाला मन निश्चयवाली बुद्धि अभि-मानवाला अहंकार अनु संधान वाला चित्त और आकाशादि के रजोगुण के अंशसे पृथक् पृथक् पंच कर्मेन्द्रिय हुयेहैं आकाशसे वाक् वायुसे पाणि तेजसे पाद जलसे उपस्थ पृथिवीसे वायु और आकाशादि के मिले हुये रजोगुण के अंशसे प्राण सो वृत्ति भेदसे पांच प्रकारका है,बाहरकूं निकलनेवाला नाशिका

## यों यंत्र माण्डूक्य वृहदारण्य छान्दोग्य उपनिषत् और पंचीकरण
## उन्हींके मतसे बनायागया है विस्तार

एकवोही चैतन्य मायोपहित और सूक्ष्मसमष्टि करके उपहित स्थूल समष्टि
चैतन्य समष्टि स्थूल उपाधि का अभिमान छोड़कर मायोपहित और सूक्ष्म सम
जाताहै फिर वोही चैतन्य समष्टि स्थूल और समष्टि सूक्ष्म उपाधि का अभिमान
अन्तर्य्यामी सबल ब्रह्म कहा जाताहै और वोही चैतन्य तीनों उपाधियों से
दोपहित चैतन्यजीव नामाजाग्रत अवस्थामें स्थूलसूक्ष्मकारण शरीरोंका अभिमानीहु
कहाजाताहै फिरवोही चैतन्य सुषुप्ति अवस्थामें कारण शरीरका अभिमानी हुआ प्रा
शुद्धपरमात्मा कहाजाताहै इसीकू तुर्याअवस्था कहतेहैं---सृष्टि स्थितिलयका जो क
पदार्थोंका कुछभी नहींजाने सोप्राज्ञ---अन्त:करणमें सामान्यकरके बिकलताकरके जो प

योजो शुद्ध ब्रह्म सच्चिदानन्द नित्यमुक्त
कहा जाताहै+यो अज्ञान अनादि अनिर्वचनी
है सो अज्ञान शुद्ध तत्व प्रधान हुआ माया मे
में प्रतिबम्ब जो उसी चैतन्य का सो जी
तत्वमसि म
+ जैसे किसीनेकहा सो अर्थात् रूपयेतुम य
चारोंपदोंका अर्थ जानाजावे पीछे वाक्यार्थ जा

| ओंमकीमात्रा | समस्तवेदों कासार | यो दोदृष्टान्त हैं<br>जैसे वस्त्रमें चार अवस्था | जैसेपृथ्वीमेंचार अवस्था | उपाधि | अभिमानी | अज्ञान |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ँ | सच्चिदानन्द शुद्धब्रह्मनित्यमुक्त | सुफ़ेद | निर्वीज | | | |
| म् | अज्ञान कारण उपाधि से माया अविद्या के भेदसे दो प्रकार का | घट्टित प्रथमदेना रंग चावलवाफटकरीका | छिपां बीज वाली | शुद्ध सत्व प्रधान हुआ माया | ईश्वर अन्तर्यामी अव्याकृतजगत्कारण सबलब्रह्म | ढका जावे पदार्थ जि<br>का और दीखे उसीक<br>प्रतीत होताहै जिस<br>ही शुद्ध ब्रह्म जिस<br>से ईश्वर हिरण्यगर्भ<br>है उन्हींका नाम उप<br>प्रथमंपुन: । स्वस्वैत |
| उ | सूक्ष्म उपाधि सो समष्टि व्यष्टिके भेद से दोप्रकार का | लांछित उसमें चिन्हकरदेनेजैसे प्रथम चुनरीमें | अंकुर वाली | समष्टि सूक्ष्म | हिरण्यगर्भ सूत्रात्मा प्राण | |
| अ | स्थूलउपाधि सो समष्टिव्यष्टिके भेदसे दोप्रकार की | रंजित रक्तादि रंग देना | फल फूल के सहित वृक्ष वाली | समष्टि स्थूल | बिराट् वैश्वानर | |

अा वा ते
अा अा वा वा ते
अा अा अा अा वा वा वा वा ते ते ते ते
अा वा ते जु पृ वा अा ते ज पृ ते

इ जो जो श्री शंकर भगवन् भाष्यकारसे आदिलेकर आचार्य्यों के ग्रन्थहैं
न्दाऽमृत वर्षिणीके दूसरेअध्यायमें है ॥

तात्पर्य्य तीनों उपाधियोंका अभिमानी हुआ विराट् वैश्वानरकहाजाताहे फिरवोही
इत तात्पर्य्य सूक्ष्म समष्टि और मायाका अभिमानीहुआहिरण्यगर्भ सूत्रात्मा प्राण कहा
मायोपहित हुआ तात्पर्य्य मायाका अभिमानी हुआ ईश्वर जगत्कारण अव्याकृत
र्य्य तीनों उपाधियोंका अभिमान छोड़करशुद्धब्रह्म वैसाहीहोजाताहे॥ एकवोही अवि-
जाताहे फिर वोही चैतन्यस्वप्न अवस्थामें सूक्ष्म कारण शरीरोंकाअभिमानीहुआ तैजस
हे फिर वोहीचैतन्यतीनों शरीरोंकाओर तीनों अवस्थाका अभिमान छोड़कर वैसाही
+साराजगत् जिसकेगर्भमेंहे सोहिरण्यगर्भ+नानारूप जो होरहाहे सोबिराट्+जो
ना हे से तैजस+बिशेषकरके जो पदार्थोंको जानताहे सो विश्व+.

करके उपहित अध्यसोपमें मुक्तिकी इच्छावाले पुरुषोंकूं समझाने के लिये ईश्वरजीब
इनतीन गुणोंबालाहे इनतीन गुणोंमें जो सत्वगुण सो शुद्धमलिन भेदसे दो प्रकारका
धानहुआ अविद्या कहा जाताहे मायामें प्रतिबिम्ब जो चैतन्यका सो ईश्वर अविद्या
हे ॥ +
र्थ तात्पर्य्य तत्वपदोंका लक्ष्यार्थ एक शुद्ध ब्रह्म चैतन्य
इसकूंवाक्य कहतेहैं इस वाक्यमें चारपदहैं सो १ तुम २ यज्ञदत्तकूं ३ देदो ४ प्रथम
सेही महावाक्यमें तत् १ त्वम् २ असि ३ तीन पदहैं +

| सत्व रज तम | उपाधि | अभिमानी | अवस्था | शरीर | मात्रामें |
|---|---|---|---|---|---|
| तात्पर्य्य पदार्थ और विहे जैसे शुक्तिमें रजत सोई उपाधि है ऐसे तात्पर्य्य जिन्ह उपाधियों तैजस प्राज्ञ कहाजाता विषाय चैकैकं चतुर्द्धा यांजिमापंचपंचते ॥ | मलिन सत्व प्रधान हुआ अविद्या | प्राज्ञ | सुषुप्ति | कारण | म् |
| | व्यष्टि सूक्ष्म | तैजस | स्वप्न | सूक्ष्म | उ |
| | व्यष्टि स्थूल | विश्व | जाग्रत | स्थूल | अ |

ज पृ
ज ज पृ पृ
ज ज ज ज पृ पृ पृ पृ
आ वा ज पृ ज आ वा ते पृ पृ आ वा ते ज

